है और प्रत्येक ऊर्ध्वोन्मूल स्तरपर जाग्रत् चेतनामें जागरित शक्तिके प्रभाव तथा अनावृत पुरुषकी ज्योतिको ले आता है। मंत्रके प्रयोगके साथ मिलकर तो यह शरीरके अंदर दिव्य शक्तिको लाता है और समाधिकी उस एकाग्रताके लिये जो राजयोग-प्रणालीका मुकुट है, हमें तैयार करता तथा सुविधा प्रदान करता है।

राजयोगकी एकाग्रता चार क्रमिक अवस्थाओंमें विभक्त है, इनमेंसे आरंभिक अवस्था है मन और इन्द्रियों दोनोंको बाह्य वस्तुओंसे पीछे खींच लेना (प्रत्याहार); इससे अगली है—अन्य सब विचारों और मानसिक क्रियाओंको त्यागकर चित्तको एकाग्रताके एक ही विषयपर स्थिर करना (धारणा); इसके बाद है—मनका इस विषयमें सतत निमग्न रहना (ध्यान); अंतिम है—चेतनाका पूर्ण रूपसे अंदर चले जाना जिसके द्वारा यह समाधिके एकत्वमें पहुँचकर समस्त बाह्य मानसिक क्रियासे बेसुध हो जाती है। इस मानसिक साधनका वास्तविक लक्ष्य मनको बाह्य तथा मानसिक जगत्से हटाकर भगवान्के साथ मिलनकी अवस्थामें ले जाना है। अतएव, पहली तीन अवस्थाओंमें किसी मानसिक साधन या अवलम्बनका प्रयोग करना होता है जिसके द्वारा, एक विषयसे दूसरेकी ओर इधर-उधर दौड़ते रहनेका अभ्यासी मन, एक ही विषयपर स्थिर हो जाय, और वह कोई ऐसा विषय होना चाहिये जो भगवान्के विचारको निरूपित करे। साधारणतया वह एक नाम या रूप या मंत्र होता है जिसके द्वारा मनको ईश्वरके अनन्य ज्ञान या आराधनमें स्थिर किया जा सकता है। इस प्रकार अपने-आपको विचारपर एकाग्र करके मन विचारसे उसके सत्तत्त्वमें प्रवेश करता है, जिसमें डूबकर वह निश्चल-नीरव, निमग्न और तद्रूप हो जाता है। यह परंपरागत विधि है। किंतु कुछ अन्य विधियाँ भी हैं जो समान रूपसे राजयोगके ढंगकी हैं, क्योंकि वे मानसिक एवं चैत्य सत्ताको कुंजीके रूपमें प्रयोगमें लाती हैं। उनमेंसे कुछका उद्देश्य मनको तुरंत निमग्न करना न होकर उसे स्तब्ध करना होता है, इस प्रकारकी एक साधन-पद्धति वह है जिसके द्वारा मनका केवल निरीक्षण किया जाता है और निरुद्देश्य दौड़धूप करते हुए बेसिर-पैरके विचारोंमें भटकते रहनेकी इसकी आदतको समाप्त होने दिया जाता है, इस विधिमें मन यह अनुभव करता है कि इस दौड़धूपके लिये उसे जो अनुमति मिली हुई थी वह सब वापिस ले ली गयी है तथा इसका अब न कोई उद्देश्य रहा है न रस; इस प्रकारकी एक और पद्धति भी है जो अधिक आयासपूर्ण एवं शीघ्र फल देनेवाली है। उसके द्वारा समस्त बहिर्मुख विचारको

बहिष्कृत करके मनको अपने ही अंदर डूबनेके लिये बाध्य किया जाता है। उस स्थितिमें अपनी पूर्ण निस्तब्धतामें वह शुद्ध सत्स्वरूप 'पुरुष'पर ही विचार कर सकता है या फिर उसकी अतिचेतन सत्तामें प्रविष्ट हो जा सकता है। विधिमें भेद है, लक्ष्य और परिणाम एक ही हैं।

कोई यह कल्पना कर सकता है कि यहाँ राजयोगका संपूर्ण कार्य एवं लक्ष्य पूरा हो जाता है। क्योंकि, इसका कार्य चेतनाकी तरंगों अर्थात् उसकी बहुविध क्रियाओं, चित्तवृत्तिको शांत करना है, इसके लिये पहले तो यह निरंतर ही मलिन राजसिक क्रियाओंके स्थानपर शांत एवं आलोकमय सात्त्विक क्रियाओंको प्रतिष्ठित करता है और उसके बाद सबकी सब क्रियाओंको शांत कर देता है। इसका लक्ष्य भगवान्‌के साथ नीरव आत्म-मिलन एवं एकत्व लाभ करना है। पर वास्तवमें हम देखते हैं कि राजयोगकी प्रणालीमें अन्य लक्ष्य भी सम्मिलित हैं,—जैसे गुह्य शक्तियों या सिद्धियोंका अभ्यास और प्रयोग; उनमेंसे कुछ एक तो इसके मुख्य उद्देश्यसे असंबद्ध और यहाँतक कि असंगत प्रतीत होते हैं। निःसंदेह, उन शक्तियों या सिद्धियोंकी बहुधा ही यह कहकर निंदा की जाती है कि ये ऐसे संकट और व्याक्षेप हैं जो योगीको उसके भगवन्मिलन-रूपी एकमात्र उचित लक्ष्यसे दूर ले जाते हैं। अतएव, स्वभावतः ही ऐसा प्रतीत होगा कि मानो जबतक हम मार्गमें हैं तबतक तो इन्हें त्याग ही देना होगा; और जब एक बार लक्ष्यकी प्राप्ति हो जायगी तो ऐसा लगेगा कि अब ये तुच्छ और निरर्थक हैं। पर राजयोग एक चैत्य विज्ञान है और चेतनाकी सभी उच्चतर भूमिकाओं तथा उनकी शक्तियोंकी प्राप्ति इसके अंदर समाविष्ट हो जाती है, क्योंकि उन भूमिकाओं एवं शक्तियोंके द्वारा ही मनोमय पुरुष अतिचेतन सत्ताकी ओर ऊपर उठता है तथा परमोच्च पुरुषके साथ मिलन लाभ करनेकी अपनी चरम-परम शक्यताको चरितार्थ करता है। अपि च, जबतक योगी शरीरमें रहता है तबतक वह सदा मानसिक रूपसे निष्क्रिय एवं समाधि-मग्न ही नहीं रहता, और उसकी सत्ताके उच्चतर स्तरोंपर उसे जो शक्तियाँ और अवस्थाएँ प्राप्त हो सकती हैं उनका वर्णन करना चैत्य-विज्ञानकी पूर्णताके लिये आवश्यक है।

ये शक्तियाँ और अनुभव सर्वप्रथम तो इस भौतिक स्तरसे, जिसमें हम रहते हैं, ऊपर अवस्थित प्राणिक और मानसिक स्तरोंसे संबंध रखते हैं और सूक्ष्म शरीरमें ये अंतरात्माके लिये स्वाभाविक ही हैं; जैसे-जैसे आत्माकी स्थूल शरीरपर निर्भरता कम होती जाती है, वैसे-वैसे ये असामान्य क्रियाएँ संभव होती जाती हैं और यहाँतक कि हमारे बिना चाहे भी स्वयमेव व्यक्त

होती रहती है। ये क्रियाएं किंवा शक्तियाँ और अनुभव चैत्य विज्ञानके द्वारा प्रतिपादित प्रक्रियाओंसे प्राप्त और स्थिर किये जा सकते हैं और तब इनका प्रयोग करना न करना हमारे संकल्पपर निर्भर करता है; अथवा यह भी हो सकता है कि इन्हें स्वयमेव विकसित होने दिया जाय और इनका प्रयोग तभी किया जाय जब कि ये स्वयमेव प्राप्त हों, या जब अंतरस्थ भगवान् इनके प्रयोगके लिये हमें प्रेरित करें; या फिर, इस प्रकार स्वाभाविक रूपसे विकसित और सक्रिय होनेपर भी, इन्हें योगके एकमात्र परम ध्येयके प्रति एकचित्त निष्ठा रखते हुए त्याग दिया जा सकता है। दूसरे, कुछ ऐसी पूर्णतर एवं महत्तर शक्तियाँ भी हैं जो अतिमानसिक स्तरोंसे संबंध रखती हैं और भगवान्की अतिमानसिक-प्रज्ञानमय आध्यात्मिक सत्ताकी वास्तविक शक्तियाँ हैं। इन्हें व्यक्तिगत प्रयत्नके द्वारा, सुरक्षित या संपूर्ण रूपसे, कदापि नहीं प्राप्त किया जा सकता, बल्कि ये हमें केवल ऊपरसे ही प्राप्त हो सकती हैं, अथवा यदि व्यक्ति मनसे ऊपर आरोहण करके आध्यात्मिक सत्ता, शक्ति, चेतना और विचारणामें निवास करने लगता है तथा जब वह ऐसा करने लगता है तभी उसके लिये ये शक्तियाँ स्वाभाविक हो सकती हैं। यदि वह तब भी जगत्-सत्ताके अंदर कर्म करना जारी रखता है तो ये शक्तियाँ तब असामान्य और श्रम-प्राप्त सिद्धियाँ न रहकर उसके कर्मकी वास्तविक प्रकृति एवं प्रणालीमात्र बन जाती हैं।

कुल मिलाकर, पूर्णयोगके लिये राजयोग और हठयोगकी विशिष्ट विधियाँ प्रगतिकी किन्हीं विशेष अवस्थाओंमें समय-समयपर उपयोगी हो सकती हैं, पर वे अनिवार्य नहीं हैं। यह ठीक है कि उनके प्रधान लक्ष्योंको योगके सर्वांगीण स्वरूपमें सम्मिलित करना होगा; पर इन्हें अन्य साधनोंसे भी प्राप्त किया जा सकता है। क्योंकि, पूर्णयोगकी विधियाँ मुख्यतः आध्यात्मिक होनी चाहियें, और भौतिक विधियों अथवा नियत चैत्य या चैत्य-भौतिक प्रक्रियाओंपर बड़े परिमाणमें निर्भर रहनेका अर्थ उच्चतर क्रियाका स्थान निम्नतर क्रियाको देना होगा। इस प्रश्नपर हम एक प्रसंगमें आगे चलकर विचार करेंगे, जब हम विधियोंके समन्वयके अंतिम सूत्रपर आयेंगे। यहाँ हम विभिन्न योगोंका जो विवेचन कर रहे हैं उसका उद्देश्य हमें इस समन्वयकी ओर ले जाना ही है।